"बिजनेस पोस्ट के अन्तर्गत डाक शुल्क के नगद भुगतान (बिना डाक टिकट) के प्रेषण हेतु अनुमत. क्रमांक जी. 2-22-छत्तीसगढ़ गजट/38 सि. से. भिलाई, दिनांक 30-5-2001."



पंजीयन क्रमांक
"छत्तीसगढ़/दुर्ग/09/2010-2012."

# छत्तीसगढ़ राजपत्र

## प्राधिकार से प्रकाशित

क्रमांक 18 ] रायपुर, शुक्रवार, दिनांक 30 अप्रैल 2010—वैशाख 10, शक 1932

विषय—सूची



# भाग १

## राज्य शासन के आदेश

### सामान्य प्रशासन विभाग
मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 15 अप्रैल 2010

क्रमांक ई-01-01/2010/1/2.—सुश्री शहला निगार, भा.प्र.से. (2001), अपर आयुक्त, नरेगा (NREGA) एवं परियोजना निदेशक, नवा अंजोर कार्यक्रम, रायपुर को उनके वर्तमान कर्त्तव्यों के साथ-साथ अस्थाई रूप से आगामी आदेश तक पदेन संयुक्त सचिव, पंचायत एवं ग्रामीण विकास विभाग का अतिरिक्त प्रभार सौंपा जाता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**पी. जॉय उम्मेन,** मुख्य सचिव.



संचालक, मुद्रण तथा लेखन सामग्री, छत्तीसगढ़ द्वारा शासकीय क्षेत्रीय मुद्रणालय, राजनांदगांव से मुद्रित तथा प्रकाशित—2010.

रायपुर, दिनांक 8 अप्रैल 2010

क्रमांक एफ 1-2/2009/1/5.—भारत सरकार, गृह मंत्रालय की अधिसूचना क्रमांक 20-25-56-पब-एक, दिनांक 08 जून, 1957 के साथ पढ़ी गई परक्राम्य लिखित अधिनियम (निगोशिएबल इन्स्ट्रूमेन्ट एक्ट) 1881 (1881 का क्रमांक 26) की धारा 25 के स्पष्टीकरण द्वारा प्रदत्त शक्तियों का प्रयोग करते हुए राज्य शासन, एतद्द्वारा इस विभाग की समसंख्यक अधिसूचना दिनांक 23 अक्टूबर, 2009 के अनुक्रम में "डॉ. भीमराव अम्बेडकर जयंती" बुधवार दिनांक 14 अप्रैल, 2010 को सम्पूर्ण छत्तीसगढ़ राज्य में सार्वजनिक अवकाश का दिन घोषित करता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**के. आर. मिश्रा,** संयुक्त सचिव.

---

रायपुर, दिनांक 16 अप्रैल 2010

क्रमांक ई-4/7/2007/1/2.—श्री मनोहर पाण्डे, आयुक्त, रायपुर सम्भाग, रायपुर को दिनांक 12-04-2010 से 07-05-2010 तक मिड कैरियर फेस-4 प्रशिक्षण में नियोजित किया गया है. श्री पाण्डे के उक्त प्रशिक्षण अवधि में श्री आर. पी. जैन, आयुक्त, बिलासपुर सम्भाग, बिलासपुर अपने वर्तमान कार्य के साथ-साथ आयुक्त, रायपुर सम्भाग, रायपुर का चालू कार्य सम्पादित करेंगे.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**मुकुन्द गजभिये,** अवर सचिव.

---

# गृह (पुलिस) विभाग
## मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 12 अप्रैल 2010

क्रमांक/एफ 1/37/दो गृह/भापुसे/2001.—राज्य शासन एतद्द्वारा श्री एम. डब्ल्यू. अंसारी, भापुसे, महानिरीक्षक, जेल को दिनांक 11-05-2010 से 16-05-2010 तक नई दिल्ली में आयोजित एशियन कुश्ती प्रतियोगिता में सदस्य के रूप में भाग लेने हेतु दिनांक 10-05-2010 से दिनांक 18-05-2010 तक कुल 09 दिवस का विशेष आकस्मिक अवकाश स्वीकृत करते हुए दिनांक 09-05-2010 के शासकीय विज्ञप्त अवकाश का लाभ उठाने की अनुमति प्रदान करता है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री एम.डब्ल्यू. अंसारी, भापुसे, महानिरीक्षक जेल, छ. ग. के पद पर पदस्थ होंगे.

3. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्री एम. डब्ल्यू. अंसारी, भापुसे अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

रायपुर, दिनांक 13 अप्रैल 2010

क्रमांक/एफ 1/84/दो गृह/भापुसे/2001.—राज्य शासन एतद्द्वारा डॉ. एम. एस. तोमर, भापुसे, पुलिस उप महानिरीक्षक, कांकेर रेंज, कांकेर को दिनांक 02-03-2010 से दिनांक 10-03-2010 तक कुल 09 दिवस का लघुकृत अवकाश स्वीकृत करता है.

2. डॉ. एम. एस. तोमर, भापुसे, पुलिस उप महानिरीक्षक, कांकेर रेंज, कांकेर को उक्त अवकाश अवधि में वही वेतन एवं भत्ते देय होंगे जो उन्हें अवकाश पर प्रस्थान करने के पूर्व प्राप्त हो रहे थे.

3. प्रमाणित किया जाता है कि यदि डॉ. एम. एस. तोमर, भापुसे अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**ए. एल. लिखार,** अवर सचिव.

## गृह (जेल) विभाग
### मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 16 अप्रैल 2010

क्रमांक-एफ-3-4/दो (तीन-जेल) 07.—राज्य शासन एतदद्वारा छत्तीसगढ़ प्रीजन प्रोवेशन रूल्स 1964 के नियम 6 (5) के अनुसार श्री भोजराम राजवाड़े, साकिन कोरबा, जिला-कोरबा पावर हाऊस रोड कोरबा को तीन वर्ष की अवधि के लिये अस्थाई रूप से राज्य परिवीक्षा मण्डल के अशासकीय सदस्य के रूप में नियुक्त करता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**ए. एच. सिद्दीकी**, अवर सचिव.

---

## जल संसाधन विभाग
### मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 19 अप्रैल 2010

क्रमांक एफ 01-31/स्था/31/2009.—छ. ग. जल संसाधन अभियांत्रिकी तथा भौमिकी सेवा (राजपत्रित) भर्ती नियम, 1968 में मुख्य अभियंता (सिविल) से प्रमुख अभियंता (सिविल) के पद पर पदोन्नति हेतु भर्ती नियम में 02 वर्ष की अर्हकारी सेवा अवधि निर्धारित की गई है.

2. राज्य शासन द्वारा लिए गये निर्णय अनुसार जल संसाधन विभाग में मुख्य अभियंता (सिविल) से प्रमुख अभियंता (सिविल) के पद पर पदोन्नति हेतु भर्ती नियमों में निर्धारित अर्हकारी सेवा 02 वर्ष के स्थान पर, भर्ती नियम में अर्हकारी सेवा 01 वर्ष (कलेण्डर वर्ष 01-01-2010 से 31-12-2010 तक के लिए) की जाती है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**कमर अली**, अवर सचिव.

---

## श्रम विभाग
### मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 16 अप्रैल 2010

क्रमांक एफ 10-9/2010/16.—औद्योगिक संबंध अधिनियम, 1960 की धारा 96 में प्रदत्त अधिकारों का प्रयोग करते हुए औद्योगिक संबंध अधिनियम, 1960 की धारा 63 (बी) में उल्लेखित अनुसूची 2-ए के क्रमांक 19 पर निम्नांकित अधिनियम राज्य शासन एतदद्वारा अन्तः स्थापित करती है :—

19. छत्तीसगढ़ दुकान एवं स्थापना अधिनियम, 1958.

रायपुर, दिनांक 16 अप्रैल 2010

क्रमांक एफ 10-10/2010/16.—औद्योगिक संबंध अधिनियम, 1960 की धारा 96 में प्रदत्त अधिकारों का प्रयोग करते हुए औद्योगिक संबंध अधिनियम, 1960 की धारा 63 (बी) में उल्लेखित अनुसूची 2-ए के क्रमांक 18 पर निम्नांकित अधिनियम राज्य शासन एतदद्वारा अन्तः स्थापित करती है :—

18. भवन एवं अन्य सन्निर्माण कर्मकार (नियोजन तथा सेवा शर्त विनियमन) अधिनियम, 1996.

रायपुर, दिनांक 16 अप्रैल 2010

क्रमांक एफ 10-11/2010/16.—भवन एवं अन्य संनिर्माण कर्मकार अधिनियम, 1996 की धारा 42 (2) सहपठित धारा 54 (1) (क) में प्रदत्त शक्तियों का प्रयोग करते हुए छत्तीसगढ़ राज्य के समस्त सहायक श्रमायुक्तों, श्रम पदाधिकारियों, उप संचालक एवं सहायक संचालक, औद्योगिक स्वास्थ्य एवं सुरक्षा को उनकी क्षेत्राधिकारिता के लिये अपराधिक प्रकरण स्वीकृति हेतु मुख्य निरीक्षक नियुक्त किया जाता है.

रायपुर, दिनांक 16 अप्रैल 2010

क्रमांक एफ 10-12/2010/16.—औद्योगिक संबंध अधिनियम, 1960 की धारा 96 में प्रदत्त अधिकारों का प्रयोग करते हुए औद्योगिक संबंध अधिनियम, 1960 की धारा 63 (बी) में उल्लेखित अनुसूची 2-ए के क्रमांक 17 पर निम्नांकित अधिनियम राज्य शासन एतद्द्वारा अन्तः स्थापित करती है :—

17. बाल श्रम (प्रतिषेध एवं विनियमन) अधिनियम, 1986.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**अनुराग लाल**, उप-सचिव.

---

# आदिमजाति तथा अनुसूचित जाति विकास विभाग
## मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 15 अप्रैल 2010

क्रमांक/एफ-2090/25-2/10/आजावि.—छत्तीसगढ़ शासन, सामान्य प्रशासन विभाग के परिपत्र क्रमांक/एफ-10-53/2009/1/5 दिनांक 7 दिसम्बर, 2009 द्वारा राज्य स्तरीय सम्मान/पुरस्कारों में शासकीय अधिकारियों/कर्मचारियों का नाम अत्यंत विशेष परिस्थितियों में ही शामिल करने के संबंध में जारी दिशा निर्देशों के अनुपालन में राज्य शासन, एतद्द्वारा, स्व. हाजी हसन अली पुरस्कार नियम, 2004 में निम्नानुसार संशोधन-विलोपन एवं परिवर्धन करता है :

1. नियम 5-निर्णायक मण्डल की शक्तियां (1) "निर्णायक मण्डल द्वारा किया गया चयन अंतिम एवं शासन के लिए बंधनकारी होगा" को अतिष्ठित करते हुए "निर्णायक मण्डल द्वारा किया गया चयन इस नियम की कण्डिका 5 (3) के उपबंधों के अधीन अंतिम एवं शासन के लिए बंधनकारी होगा" प्रतिस्थापित किया जाता है.

2. नियम 5-निर्णायक मण्डल की शक्तियां (3) "संबंधित सम्मान वर्ष के लिए प्राप्त प्रविष्टियों के अलावा निर्णायक मंडल (जूरी) स्वविवेक से ऐसे व्यक्तियों के नाम पर विचार कर सकेगा, जिन्हें वे सम्मान के उद्देश्यों के अनुरूप हों" को अतिष्ठित करते हुए "संबंधित सम्मान वर्ष के लिए प्राप्त प्रविष्टियों के अलावा निर्णायक मंडल (जूरी) स्वविवेक से ऐसे व्यक्ति अथवा संस्था के नाम पर विचार कर सकेगा, जिन्हें वे सम्मान के उद्देश्यों के अनुरूप पाता हो परंतु निर्णायक मण्डल द्वारा स्वविवेक से यदि किसी ऐसे व्यक्ति का चयन किया जाता है जो शासकीय अधिकारी/कर्मचारी है तो प्रशासकीय विभाग द्वारा उसके चयन के संबंध में मुख्य सचिव के माध्यम से समन्वय में माननीय मुख्य मंत्री जी से आदेश प्राप्त करना आवश्यक होगा." प्रतिस्थापित किया जाता है.

3. नियम 6-चयन की प्रक्रिया के उपनियम (2) की कण्डिका (झ) के उपरांत कंण्डिका "(ञ) शासकीय अधिकारी/कर्मचारी होने बाबत विवरण" स्थापित किया जाता है.

4. नियम 6-चयन की प्रक्रिया के उपनियम (6) "निर्धारित तिथि तक प्राप्त समस्त प्रविष्टियों की प्राप्ति के 15 दिन के भीतर संबंधित सम्मान वर्ष पंजी में निम्नांकित प्रपत्र में समस्त प्रविष्टियों को पंजीकृत किया जावेगा" के उपरांत "परंतु प्राप्त प्रविष्टियों में से यदि किसी शासकीय अधिकारी/कर्मचारी ने सम्मान/पुरस्कार प्रदान करने हेतु स्वयं ही आवेदन प्रस्तुत किया हो अथवा उसके नाम का प्रस्ताव

उसके संबंधित कार्यालय के माध्यम से प्राप्त हुआ हो अथवा अन्य व्यक्ति/कार्यालय/संस्था द्वारा उसका नाम सम्मान/पुरस्कार देने हेतु प्रस्तावित किया गया हो, तो उक्त सभी स्थितियों में आयुक्त, आदिमजाति तथा अनुसूचित जाति विकास द्वारा विभाग के माध्यम से सामान्य प्रशासन विभाग की अनुमति प्राप्त करने के उपरांत ही प्रविष्टि विचार एवं चयन हेतु निर्णायक मण्डल (जूरी) के समक्ष प्रस्तुत किया जावेगा." स्थापित किया जाता है.

5. नियम 8-पुरस्कार की घोषणा- "निर्णायक मंडल अपना निर्णय गोपनीय रूप से आयुक्त आदिमजाति तथा अनुसूचित जाति विकास को प्रस्तुत करेगा तथा पुरस्कार के लिए चयनित व्यक्ति की औपचारिक घोषणा राज्य शासन द्वारा की जायेगी" को अतिष्ठित करते हुए "निर्णायक मंडल अपना निर्णय गोपनीय रूप से आयुक्त आदिमजाति तथा अनुसूचित जाति विकास को प्रस्तुत करेगा तथा पुरस्कार के लिए चयनित व्यक्ति की औपचारिक घोषणा राज्य शासन द्वारा इस नियम की कण्डिका 5 (3) के उपबंधों के अधीन की जाएगी" प्रतिस्थापित किया जाता है.

रायपुर, दिनांक 15 अप्रैल 2010

क्रमांक/एफ-2090/25-2/10/आजावि.—छत्तीसगढ़ शासन, सामान्य प्रशासन विभाग के परिपत्र क्रमांक/एफ-10-53/2009/1/5 दिनांक 7 दिसम्बर, 2009 द्वारा राज्य स्तरीय सम्मान/पुरस्कारों में शासकीय अधिकारियों/कर्मचारियों का नाम अत्यंत विशेष परिस्थितियों में ही शामिल करने के संबंध में जारी दिशा निर्देशों के अनुपालन में राज्य शासन, एतद्द्वारा, गुरु घासीदास सामाजिक चेतना सम्मान नियम, 2004 में निम्नानुसार संशोधन-विलोपन एवं परिवर्धन करता है :

1. नियम 5-निर्णायक मण्डल की शक्तियां (1) "निर्णायक मण्डल द्वारा किया गया चयन अंतिम एवं शासन के लिए बंधनकारी होगा" को अतिष्ठित करते हुए "निर्णायक मण्डल द्वारा किया गया चयन इस नियम की कण्डिका 5 (3) के उपबंधों के अधीन अंतिम एवं शासन के लिए बंधनकारी होगा" प्रतिस्थापित किया जाता है.

2. नियम 5-निर्णायक मण्डल की शक्तियां (3) "संबंधित सम्मान वर्ष के लिए प्राप्त प्रविष्टियों के अलावा निर्णायक मंडल (जूरी) स्वविवेक से ऐसे व्यक्तियों के नाम पर विचार कर सकेगा, जिन्हें वे सम्मान के उद्देश्यों के अनुरूप हों" को अतिष्ठित करते हुए "संबंधित सम्मान वर्ष के लिए प्राप्त प्रविष्टियों के अलावा निर्णायक मंडल (जूरी) स्वविवेक से ऐसे व्यक्ति अथवा संस्था के नाम पर विचार कर सकेगा, जिन्हें वे सम्मान के उद्देश्यों के अनुरूप पाता हो परंतु निर्णायक मण्डल द्वारा स्वविवेक से यदि किसी ऐसे व्यक्ति का चयन किया जाता है जो शासकीय अधिकारी/कर्मचारी है तो प्रशासकीय विभाग द्वारा उसके चयन के संबंध में मुख्य सचिव के माध्यम से समन्वय में माननीय मुख्य मंत्री जी से आदेश प्राप्त करना आवश्यक होगा." प्रतिस्थापित किया जाता है.

3. नियम 6-चयन की प्रक्रिया के उपनियम (2) की कण्डिका (झ) के उपरांत कण्डिका "(ञ) शासकीय अधिकारी/कर्मचारी होने बाबत विवरण" स्थापित किया जाता है.

4. नियम 6-चयन की प्रक्रिया के उपनियम (6) "निर्धारित तिथि तक प्राप्त समस्त प्रविष्टियों की प्राप्ति के 15 दिन के भीतर संबंधित सम्मान वर्ष पंजी में निम्नांकित प्रपत्र में समस्त प्रविष्टियों को पंजीकृत किया जावेगा" के उपरांत "परंतु प्राप्त प्रविष्टियों में से यदि किसी शासकीय अधिकारी/कर्मचारी ने सम्मान/पुरस्कार प्रदान करने हेतु स्वयं ही आवेदन प्रस्तुत किया हो अथवा उसके नाम का प्रस्ताव उसके संबंधित कार्यालय के माध्यम से प्राप्त हुआ हो अथवा अन्य व्यक्ति/कार्यालय/संस्था द्वारा उसका नाम सम्मान/पुरस्कार देने हेतु प्रस्तावित किया गया हो, तो उक्त सभी स्थितियों में आयुक्त, आदिमजाति तथा अनुसूचित जाति विकास द्वारा विभाग के माध्यम से सामान्य प्रशासन विभाग की अनुमति प्राप्त करने के उपरांत ही प्रविष्टि विचार एवं चयन हेतु निर्णायक मण्डल (जूरी) के समक्ष प्रस्तुत किया जावेगा." स्थापित किया जाता है.

5. नियम 8-पुरस्कार की घोषणा- "निर्णायक मंडल (जूरी) द्वारा जिस संस्था/व्यक्ति का चयन होगा उससे सम्मान ग्रहण करने के बारे में राज्य शासन द्वारा औपचारिक सहमति प्राप्त होने के पश्चात् निर्णायक मंडल (जूरी) अपना निर्णय गोपनीय रूप से राज्य शासन को प्रस्तुत करेगा तथा राज्य शासन द्वारा सम्मान के लिए चयनित व्यक्ति/संस्था की औपचारिक घोषणा की जावेगी" को अतिष्ठित करते हुए

"निर्णायक मंडल (जूरी) द्वारा जिस संस्था/व्यक्ति का चयन होगा उससे सम्मान ग्रहण करने के बारे में औपचारिक सहमति प्राप्त होने के पश्चात् निर्णायक मंडल (जूरी) अपना निर्णय गोपनीय रूप से राज्य शासन को प्रस्तुत करेगा तथा पुरस्कार के लिए चयनित व्यक्ति की औपचारिक घोषणा राज्य शासन द्वारा इस नियम की कण्डिका 5 (3) के उपबंधों के अधीन की जाएगी" प्रतिस्थापित किया जाता है.

रायपुर, दिनांक 15 अप्रैल 2010

क्रमांक/एफ-2090/25-2/10/आजावि.—छत्तीसगढ़ शासन, सामान्य प्रशासन विभाग के परिपत्र क्रमांक/एफ-10-53/2009/1/5 दिनांक 7 दिसम्बर, 2009 द्वारा राज्य स्तरीय सम्मान/पुरस्कारों में शासकीय अधिकारियों/कर्मचारियों का नाम अत्यंत विशेष परिस्थितियों में ही शामिल करने के संबंध में जारी दिशा निर्देशों के अनुपालन में राज्य शासन, एतद्द्वारा, शहीद वीर नारायण सिंह स्मृति सम्मान नियम, 2004 में निम्नानुसार संशोधन-विलोपन एवं परिवर्धन करता है :

1. नियम 5-निर्णायक मण्डल की शक्तियां (1) "निर्णायक मण्डल द्वारा किया गया चयन अंतिम एवं शासन के लिए बंधनकारी होगा" को अतिष्ठित करते हुए "निर्णायक मण्डल द्वारा किया गया चयन इस नियम की कण्डिका 5 (3) के उपबंधों के अधीन अंतिम एवं शासन के लिए बंधनकारी होगा" प्रतिस्थापित किया जाता है.

2. नियम 5-निर्णायक मण्डल की शक्तियां (3) "संबंधित सम्मान वर्ष के लिए प्राप्त प्रविष्टियों के अलावा, निर्णायक मंडल (जूरी) स्वविवेक से ऐसे व्यक्तियों के नाम पर विचार कर सकेगा, जिन्हें वे सम्मान के उद्देश्यों के अनुरूप हों" को अतिष्ठित करते हुए "संबंधित सम्मान वर्ष के लिए प्राप्त प्रविष्टियों के अलावा निर्णायक मंडल (जूरी) स्वविवेक से ऐसे व्यक्ति अथवा संस्था के नाम पर विचार कर सकेगा, जिन्हें वे सम्मान के उद्देश्यों के अनुरूप पाता हो परंतु निर्णायक मण्डल द्वारा स्वविवेक से यदि किसी ऐसे व्यक्ति का चयन किया जाता है जो शासकीय अधिकारी/कर्मचारी है तो प्रशासकीय विभाग द्वारा उसके चयन के संबंध में मुख्य सचिव के माध्यम से समन्वय में माननीय मुख्य मंत्री जी से आदेश प्राप्त करना आवश्यक होगा." प्रतिस्थापित किया जाता है.

3. नियम 6-चयन की प्रक्रिया के उपनियम (2) की कण्डिका (झ) के उपरांत कण्डिका "(ञ) शासकीय अधिकारी/कर्मचारी होने बाबत विवरण" स्थापित किया जाता है.

4. नियम 6-चयन की प्रक्रिया के उपनियम (6) "निर्धारित तिथि तक प्राप्त समस्त प्रविष्टियों की प्राप्ति के 15 दिन के भीतर संबंधित सम्मान वर्ष पंजी में निम्नांकित प्रपत्र में समस्त प्रविष्टियों को पंजीकृत किया जावेगा" के उपरांत "परंतु प्राप्त प्रविष्टियों में से यदि किसी शासकीय अधिकारी/कर्मचारी ने सम्मान/पुरस्कार प्रदान करने हेतु स्वयं ही आवेदन प्रस्तुत किया हो अथवा उसके नाम का प्रस्ताव उसके संबंधित कार्यालय के माध्यम से प्राप्त हुआ हो अथवा अन्य व्यक्ति/कार्यालय/संस्था द्वारा उसका नाम सम्मान/पुरस्कार देने हेतु प्रस्तावित किया गया हो, तो उक्त सभी स्थितियों में आयुक्त, आदिमजाति तथा अनुसूचित जाति विकास द्वारा विभाग के माध्यम से सामान्य प्रशासन विभाग की अनुमति प्राप्त करने के उपरांत ही प्रविष्टि विचार एवं चयन हेतु निर्णायक मण्डल (जूरी) के समक्ष प्रस्तुत किया जावेगा." स्थापित किया जाता है.

5. नियम 8-पुरस्कार की घोषणा- "निर्णायक मंडल (जूरी) द्वारा जिस संस्था/व्यक्ति का चयन होगा उससे सम्मान ग्रहण करने के बारे में राज्य शासन द्वारा औपचारिक सहमति प्राप्त होने के पश्चात् निर्णायक मंडल (जूरी) अपना निर्णय गोपनीय रूप से राज्य शासन को प्रस्तुत करेगा तथा राज्य शासन द्वारा सम्मान के लिए चयनित व्यक्ति/संस्था की औपचारिक घोषणा की जावेगी" को अतिष्ठित करते हुए "निर्णायक मंडल (जूरी) द्वारा जिस संस्था/व्यक्ति का चयन होगा उससे सम्मान ग्रहण करने के बारे में औपचारिक सहमति प्राप्त होने के पश्चात् निर्णायक मंडल (जूरी) अपना निर्णय गोपनीय रूप से राज्य शासन को प्रस्तुत करेगा तथा पुरस्कार के लिए चयनित व्यक्ति की औपचारिक घोषणा राज्य शासन द्वारा इस नियम की कण्डिका 5 (3) के उपबंधों के अधीन की जाएगी" प्रतिस्थापित किया जाता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**अनिल चौधरी**, उप-सचिव.

# कृषि (मछली पालन) विभाग

## मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 29 मार्च 2010

क्रमांक एफ 1-14/09/36/स्था.— भारत के संविधान के अनुच्छेद 309 के परन्तुक द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए, छत्तीसगढ़ के राज्यपाल, एतद्द्वारा छत्तीसगढ़ मत्स्योद्योग अराजपत्रित (कार्यपालिक) सेवा में भर्ती के संबंध में निम्नलिखित नियम बनाते हैं, अर्थात् :-

### नियम

1. **संक्षिप्त नाम तथा प्रारंभ** :- (1) ये नियम छत्तीसगढ़ मत्स्योद्योग अराजपत्रित तृतीय श्रेणी (कार्यपालिक) सेवा भर्ती नियम, 2009 कहलायेंगे ।

   (2) ये नियम राजपत्र में उनके प्रकाशन की तारीख से प्रवृत्त होंगे।

2. **परिभाषाएं** :- इन नियमों में, जब तक संदर्भ से अन्यथा अपेक्षित न हो;

   (क) सेवा या पद के संबंध में "नियुक्ति प्राधिकारी" से अभिप्रेत है, ऐसा प्राधिकारी जिसे शासन द्वारा सेवा में नियुक्ति करने की शक्तियां सौंपी गयी हो;

   (ख) "समिति" से अभिप्रेत है, विभागीय पदोन्नति समिति/चयन समिति;

   (ग) "परीक्षा" से अभिप्रेत है, नियम 11 के अंतर्गत सेवा में भर्ती के लिए ली गई प्रतियोगिता परीक्षा;

   (घ) "सरकार" से अभिप्रेत है, छत्तीसगढ़ सरकार;

   (ड.) "राज्यपाल" से अभिप्रेत है, छत्तीसगढ़ के राज्यपाल;

   (च) "अनुसूची" से अभिप्रेत है, इन नियमों से संलग्न अनुसूची;

   (छ) "अनुसूचित जाति" से अभिप्रेत है, भारत के संविधान के अनुच्छेद 341 के अधीन इस राज्य के संबंध में यथाविनिर्दिष्ट अनुसूचित जाति;

   (ज) "अनुसूचित जनजाति" से अभिप्रेत है, भारत के संविधान के अनुच्छेद 342 के अधीन इस राज्य के संबंध में यथाविनिर्दिष्ट अनुसूचित जनजाति;

   (झ) "सेवा" से अभिप्रेत है, छत्तीसगढ़ मत्स्योद्योग अराजपत्रित तृतीय श्रेणी (कार्यपालिक) सेवा;

   (ञ) "राज्य" से अभिप्रेत है, छत्तीसगढ़ राज्य;

   (ट) "अन्य पिछड़ा वर्ग" से अभिप्रेत है, राज्य सरकार द्वारा अधिसूचना क्रमांक एफ-8-5-पच्चीस-4-84, दिनांक 26 दिसम्बर 1984 द्वारा यथाविनिर्दिष्ट नागरिकों के अन्य पिछड़ा वर्ग।

3. **विस्तार तथा लागू होना** :- छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (सेवा की सामान्य शर्तें) नियम, 1961 में अन्तर्विष्ट उपबंधों की व्यापकता पर प्रतिकूल प्रभाव डाले बिना, ये नियम सेवा के प्रत्येक सदस्य पर लागू होंगे ।

4. **सेवा का गठन** :- सेवा में निम्नलिखित व्यक्ति होंगे, अर्थात :-

   (1) वे व्यक्ति, जो इन नियमों के प्रारंभ होने के समय, अनुसूची-एक में विनिर्दिष्ट पदों को मूलतः धारण कर रहे हों।

(2) वे व्यक्ति, जो इन नियमों के प्रारंभ होने के पूर्व सेवा में भर्ती किये गये हों, और

(3) वे व्यक्ति, जो इन नियमों के उपबंधों के अनुसार सेवा में भर्ती किये गये हों ।

5. **वर्गीकरण, वेतनमान इत्यादि** :- सेवा का वर्गीकरण, उससे संलग्न वेतनमान तथा सेवा में सम्मिलित पदों की संख्या अनुसूची-एक में अंतर्विष्ट प्रावधानों के अनुसार होगी।

परन्तु सरकार, सेवा में सम्मिलित पदों की संख्या में, समय-समय पर, स्थायी या अस्थाई तौर पर, वृद्धि या कमी कर सकेगी ।

6. **भर्ती का तरीका** :- (1) इन नियमों के प्रारंभ होने के पश्चात् सेवा में भर्ती, निम्नलिखित तरीकों से की जायेगी, अर्थात् :-

(क) प्रतियोगिता परीक्षा द्वारा या साक्षात्कार द्वारा या दोनों के द्वारा, सीधी भर्ती द्वारा;

(ख) सेवा के सदस्यों की पदोन्नति द्वारा जैसा कि अनुसूची-चार में दर्शित है;

(ग) ऐसे व्यक्तियों के स्थानांतरण या प्रतिनियुक्ति द्वारा जो ऐसी सेवाओं में ऐसे पदों को मौलिक या स्थानापन्न हैसियत से धारण करते हों, जैसा कि शासन द्वारा इस निमित्त विनिर्दिष्ट किया जाये ।

(2) उपनियम (1) के खंड (ख) या खंड (ग) के अधीन भर्ती किये गये व्यक्तियों की संख्या, अनुसूची-एक में यथाविनिर्दिष्ट कर्तव्य पदों की संख्या के अनुसूची-दो में दर्शाये गये प्रतिशत से किसी भी समय अधिक नहीं होगी ।

(3) इन नियमों के उपबंधों के अध्यधीन रहते हुए, भर्ती की किसी विशिष्ट कालावधि के दौरान भरे जाने के लिए अपेक्षित सेवा में किसी विशिष्ट रिक्ति या रिक्तियों को भरे जाने के प्रयोजन के लिये अपनायी जाने वाली भर्ती का तरीका या तरीके तथा प्रत्येक तरीके द्वारा भर्ती किये जाने वाले व्यक्तियों की संख्या, प्रत्येक अवसर पर नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा सरकार के परामर्श से निश्चित की जायेगी ।

(4) उपनियम-(1) में अन्तर्विष्ट किसी बात के होते हुए भी, यदि नियुक्ति प्राधिकारी की राय में, सेवा की अत्यावश्यकताओं को देखते हुए, ऐसा करना अपेक्षित हो, तो नियुक्ति प्राधिकारी, सामान्य प्रशासन विभाग की पूर्व सहमति से, सेवा में भर्ती के उन तरीकों को छोड़ जिनको उक्त उप नियम में विनिर्दिष्ट किया गया है, ऐसे तरीके अपना सकेगा, जो वह इस संबंध में जारी किये गये आदेश द्वारा विहित करे।

(5) सीधी भर्ती से भरे जाने वाले पदों के लिये मेरिट के आधार पर चयन हेतु शासन द्वारा मापदण्ड निर्धारित किये जायेंगे, तथापि विभागाध्यक्ष द्वारा एक चयन समिति गठित किया जाना चाहिये, जो इन मापदण्डों के अलावा अन्य युक्तिसंगत मापदण्ड शासन की सहमति से अपना सकेगा।

(6) भर्ती के समय छत्तीसगढ़ लोक सेवा (अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जन-जातियों और अन्य पिछड़े वर्गों के लिए आरक्षण) अधिनियम, 1994 (क्र. 21 सन् 1994) के प्रावधान तथा सामान्य प्रशासन विभाग द्वारा समय-समय पर जारी निर्देश भी लागू रहेंगे ।

7. **सेवा में नियुक्ति** :– इन नियमों के प्रारंभ होने के पश्चात् सेवा में समस्त नियुक्तियां, नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा की जायेगी और ऐसी कोई भी नियुक्ति नियम 6 में विनिर्दिष्ट भर्ती के किसी एक तरीके द्वारा चयन करने के पश्चात् ही की जायेगी, अन्यथा नहीं ।

8. **सीधी भर्ती के लिये पात्रता की शर्तें** :– परीक्षा में प्रतियोगिता/चयन किये जाने हेतु पात्र होने के लिए अभ्यर्थी को निम्नलिखित शर्तें पूरी करनी होगी, अर्थात् :–

(1) आयु – (क) परीक्षा/चयन के प्रारंभ होने की तारीख के ठीक आगामी जनवरी के प्रथम दिन को अभ्यर्थी ने अनुसूची–तीन के कालम (3) में यथाविनिर्दिष्ट आयु पूरी कर ली हो और उक्त अनुसूची के कॉलम (4) में यथाविनिर्दिष्ट आयु पूरी न की हो।

(ख) यदि अभ्यर्थी अनुसूचित जाति/अनुसूचित जनजाति या अन्य पिछड़े वर्गों का हो तो उच्चतर आयु सीमा में अधिकतम 5 (पांच) वर्ष तक की छूट दी जायेगी ।

(ग) छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (महिलाओं की नियुक्ति के लिये विशेष उपबंध) नियम, 1997 के उपबंधो के अनुसार महिला अभ्यर्थियों को भी उच्चतर आयु सीमा में अधिकतम 10(दस) वर्ष तक की छूट दी जायेगी।

(घ) उन अभ्यर्थियों के संबंध में भी जो छत्तीसगढ़ शासन के कर्मचारी हों या रह चुके हों, नीचे विनिर्दिष्ट की गई सीमा तथा शर्तो के अध्यधीन रहते हुए, उच्चतर आयु सीमा में छूट दी जावेगी:–

(एक) ऐसा अभ्यर्थी, जो छत्तीसगढ़ का स्थायी या अस्थायी शासकीय सेवक हो, 38 वर्ष से अधिक आयु का नहीं होना चाहिए ।

(दो) कार्यभारित कर्मचारियों, आकस्मिकता निधि से वेतन प्राप्त करने वाले व्यक्ति तथा परियोजना कार्यान्वयन समिति में नियोजित व्यक्तियों सहित, ऐसे अभ्यर्थी जो अस्थायी रूप से पदधारण कर रहे हो तथा किसी अन्य पद के लिये आवेदन कर रहा हो, 38 वर्ष से अधिक आयु का नहीं होना चाहिए।

(तीन) ऐसा अभ्यर्थी जो छटनी किया गया शासकीय सेवक हो, उसे अपनी आयु में से उसके द्वारा पूर्व में की गई समस्त अस्थायी सेवा की अधिक से अधिक 7 (सात) वर्ष तक की कालावधि, भले ही वह कालावधि एक से अधिक बार की गई सेवाओं का योग हो, कम करने के लिये अनुज्ञात किया जायेगा, बशर्ते इसके परिणामस्वरूप जो आयु निकले, वह उच्चतर आयु सीमा से तीन वर्ष से अधिक न हो ।

**स्पष्टीकरण**:– शब्द ''छटनी किये गये शासकीय सेवक'' से द्योतक है, ऐसा व्यक्ति जो इस राज्य की या किन्ही भी संघटक इकाईयों की अस्थायी शासकीय सेवा में कम से कम छः मास की कालावधि तक निरन्तर रहा हो तथा जिसे रोजगार कार्यालय में अपना पंजीयन कराने या शासकीय सेवा में नियोजन हेतु अन्यथा आवेदन करने की तारीख से अधिक से अधिक तीन वर्ष पूर्व स्थापना में कमी किये जाने के कारण सेवोन्मुक्त किया गया हो ।

(ड.) ऐसे अभ्यर्थी जो भूतपूर्व सैनिक हो उसे अपनी आयु में से उसके द्वारा पूर्व में की गई समस्त प्रतिरक्षा सेवा की कालावधि कम करने के लिये अनुज्ञात किया जायेगा, बशर्ते इसके परिणाम स्वरूप जो आयु निकले, वह उच्चतर आयु सीमा से तीन वर्ष से अधिक न हो ।

**स्पष्टीकरणः**– शब्द "भूतपूर्व सैनिक" से द्योतक है, ऐसा व्यक्ति जो निम्नलिखित प्रवर्गों में से किसी एक प्रवर्ग में रहा हो तथा जो भारत सरकार के अधीन कम से कम 6 मास तक की कालावधि तक निरंतर नियोजित रहा हो तथा जिसे रोजगार कार्यालय में अपना पंजीयन कराने अथवा शासकीय सेवा में नियोजन हेतु अन्यथा आवेदन करने की तारीख से अधिक से अधिक तीन वर्ष पूर्व मितव्ययिता इकाई की सिफारिशों के फलस्वरूप अथवा स्थापना में सामान्य रूप से कमी किये जाने के कारण छटनी की गई हो अथवा जिसे अतिशेष (सरप्लस) घोषित किया गया हो :–

(एक) ऐसे भूतपूर्व सैनिक जिन्हें समय पूर्व सेवानिवृत्ति रियायतों (मस्टरिंग आऊट कन्सेशन) के अधीन मुक्त कर दिया गया हो,

(दो) ऐसे भूतपूर्व सैनिक जिन्हें दुबारा नामांकित किया गया हो और जिन्हें;

(क) अल्पकालीन वचनबंध अवधि पूर्ण हो जाने पर,

(ख) नामांकन संबंधी शर्ते पूर्ण हो जाने पर, सेवोन्मुक्त कर दिया गया हो;

(तीन) मद्रास सिविल इकाई के भूतपूर्व कार्मिक;

(चार) ऐसे अधिकारी (सैनिक तथा असैनिक) जिन्हें उनकी संविदा पूरी होने पर सेवोन्मुक्त किया गया हो (जिसमें अल्पावधि सेवा में नियमित कमीशन प्राप्त अधिकारी भी शामिल हैं);

(पांच) ऐसे अधिकारी जिन्हें अवकाश रिक्तियों पर छः माह से अधिक समय तक निरंतर कार्य करने के पश्चात् सेवोन्मुक्त किया गया हो;

(छः) ऐसे भूतपूर्व सैनिक जिन्हें इस आधार पर सेवोन्मुक्त किया गया हो कि अब वे दक्ष सैनिक बनने योग्य नहीं है;

(सात) ऐसे भूतपूर्व सैनिक जिन्हें गोली लग जाने, घाव आदि हो जाने के कारण चिकित्सीय आधार पर सेवा से अलग कर दिया गया हो;

(आठ) ऐसे भूतपूर्व सैनिक जिन्हें अशक्त होने के कारण सेवा से अलग किया गया हो।

**(च)** परिवार कल्याण कार्यक्रम के अधीन ग्रीनकार्ड धारक अभ्यर्थियों को भी उच्चतर आयु सीमा में अधिकतम दो वर्ष तक की छूट दी जायेगी।

**(छ)** जनजाति, अनुसचित जाति तथा अन्य पिछड़ा वर्ग कल्याण विभाग के अंतर्जातीय विवाह प्रोत्साहन योजना के अधीन पुरस्कृत दम्पत्तियों के सवर्ण पति/पत्नी के संबंध में उच्चतर आयु सीमा पांच वर्ष तक शिथिलनीय होगी।

**(ज)** शहीद राजीव पाण्डे पुरस्कार, गुण्डाधुर सम्मान, महाराजा प्रवीरचंद्र भंजदेव सम्मान प्राप्त युवा अभ्यर्थियों के संबंध में उच्चतर आयु सीमा पांच वर्ष तक शिथिलनीय होगी।

(झ) ऐसे अभ्यर्थी जो छत्तीसगढ़ राज्य निगम/मंडल के कर्मचारी हैं, के संबंध में उच्चतर आयु सीमा 38 वर्ष की आयु तक शिथिलनीय होगी ।

(ञ) स्वयं सेवी नगर सैनिकों एवं नगर सेना के नान कमीशन्ड अधिकारियों के संबंध में उनके द्वारा इस प्रकार पूर्ण की गयी सेवा की कालावधि के लिए उच्चतर आयु सीमा में 8 वर्ष की सीमा के अध्यधीन रहते हुए छूट दी जाएगी, किन्तु किसी भी स्थिति में उनकी आयु 38 वर्ष से अधिक नहीं होनी चाहिए तथा आयु सीमा के संबंध में सामान्य प्रशासन विभाग द्वारा समय-समय पर जारी निर्देश लागू होंगे।

**टीपः**- (1) उपरोक्त खंड (ग) (एक) एवं (ग) (दो) में वर्णित आयु संबंधी रियायतों के अधीन जिन अभ्यर्थियों को परीक्षा/चयन में प्रवेश दिया जाता हो, वे यदि आवेदन पत्र प्रस्तुत करने के पश्चात् या तो परीक्षा/ चयन के पूर्व या उसके पश्चात् सेवा से त्याग-पत्र दे देते हैं तो नियुक्ति के पात्र नहीं होंगे, तथापि यदि आवेदन पत्र भेजने के पश्चात् उनकी सेवा अथवा पद से छटनी कर दी जाती हो तो वे पात्र बने रहेंगे।

(2) किसी भी अन्य मामले में आयु सीमा शिथिल नहीं की जायेगी, विभागीय अभ्यर्थियों को परीक्षा/चयन के लिए उपस्थित होने के लिए नियुक्ति प्राधिकारी की पूर्व अनुमति अभिप्राप्त करनी होगी ।

(ट) उच्चतर आयु सीमा के संबंध में सामान्य प्रशासन विभाग के समय-समय पर जारी किये गये निर्देश भी लागू होंगे ।

(ठ) किसी भी मामले में उपरोक्तानुसार किसी एक या एक से अधिक आधार पर आयु में छूट का लाभ दिए जाने के उपरान्त भी शासकीय सेवा हेतु पात्र होने के लिये अधिकतम आयु 45 वर्ष से अधिक नहीं होगी।

(2) **शैक्षणिक अर्हताएं** :- अभ्यर्थी के पास सेवा के लिए निर्धारित ऐसी शैक्षणिक अर्हताएं होनी चाहिये जैसा कि अंनुसूची-तीन में दर्शायी गई है।

(3) **फीस** :- अभ्यर्थी को नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा विहित फीस का भुगतान करना होगा।

9. **निरर्हता** :- अभ्यर्थी की ओर से अपनी अभ्यर्थिता के लिए किन्ही भी साधनों से समर्थन अभिप्राप्त करने के किसी भी प्रयास को, नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा परीक्षा/चयन के लिये उसे निरर्हित माना जा सकेगा।

10. **अभ्यर्थियों की पात्रता के संबंध में नियुक्ति प्राधिकारी का विनिश्चय अंतिम होगा** :- चयन/साक्षात्कार में उपस्थित होने के लिये अभ्यर्थी की पात्रता अथवा अन्यथा के संबंध में नियुक्ति प्राधिकारी का विनिश्चय अंतिम होगा तथा ऐसे किसी अभ्यर्थी को जिसे नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा प्रवेश प्रमाण-पत्र जारी नहीं किया गया है, परीक्षा/साक्षात्कार में अनुमति नहीं दी जायेगी ।

11. **चयन/प्रतियोगिता परीक्षा द्वारा सीधी भर्ती** :- (1) नियुक्ति प्राधिकारी, एक चयन समिति का गठन करेगा, जिसमें तीन सदस्य होंगे ।

(एक) सेवा में भर्ती के लिए परीक्षा ऐसें अंतरालों से ली जायेगी जैसा कि नियुक्ति प्राधिकारी, सरकार के परामर्श से समय-समय पर निर्धारित करें।

(दो) परीक्षा, सरकार द्वारा समय-समय पर जारी किए गये आदेशों के अनुसार नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा ली जायेगी ।

(2) **चयन द्वारा सीधी भर्ती :–** (एक) सेवा में सीधी भर्ती के लिए चयन ऐसे अंतरालों से किया जायेगा जैसा कि नियुक्ति प्राधिकारी समय–समय पर निर्धारित करे ।

(दो) अभ्यर्थियों का चयन उनके साक्षात्कार के आधार पर चयन समिति द्वारा किया जायेगा।

(तीन) चयन समिति, नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा समय–समय पर गठित की जायेगी।

(3) अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों तथा अन्य पिछड़े वर्गो से संबंधित अभ्यर्थियों के लिये सीधी भर्ती के प्रक्रम पर पदों को छत्तीसगढ़ लोक सेवा (अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों तथा अन्य पिछड़े वर्गो के लिए आरक्षण) अधिनियम 1994 (क्रमांक 21 सन् 1994) में अंतर्विष्ट उपबंधों तथा शासन द्वारा समय–समय पर जारी आदेशों के अनुसार आरक्षित किया जायेगा ।

(4) इस प्रकार आरक्षित रिक्तियों को भरते समय, ऐसे अभ्यर्थियों जो अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़ा वर्गो के सदस्य हैं, की नियुक्ति के लिए उसी क्रम में विचार किया जायेगा जिस क्रम में उनके नाम नियम 12 में निर्दिष्ट सूची में आये हों, चाहे अन्य अभ्यर्थियों की तुलना में उनका सापेक्षिक रैंक कुछ भी क्यों न हो ।

(5) अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों तथा अन्य पिछड़े वर्गो के उन अभ्यर्थियों को जिन्हें प्रशासन में दक्षता बनाये रखने का सम्यक् ध्यान रखते हुए, सेवा में नियुक्ति के लिये नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा उपयुक्त समझा गया हो, यथास्थिति, अनुसूचित जातियों या अनुसूचित जनजातियों तथा अन्य पिछड़े वर्गो के अभ्यर्थियों के लिये आरक्षित रिक्तियों पर नियुक्त किया जा सकेगा ।

(6) सीधी भर्ती के प्रक्रम में छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (महिलाओं की नियुक्ति हेतु विशेष उपबंध) नियम, 1997 के अनुसार तीस प्रतिशत पद महिला अभ्यर्थियों के लिये आरक्षित रखे जायेंगे ।

(7) ऐसे मामलों में, जहां सीधी भर्ती द्वारा भरे जाने वाले पदों के लिए अनुभव की कुछ कालावधि आवश्यक शर्त के रूप में विहित की गई है और नियुक्ति प्राधिकारी की राय में यह पाया जाता है कि अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों तथा अन्य पिछड़े वर्गो के अभ्यर्थी पर्याप्त संख्या में उपलब्ध नहीं हो सकेंगे, तो नियुक्ति प्राधिकारी अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों तथा अन्य पिछड़े वर्गो के अभ्यर्थियों के लिये अनुभव की शर्त को शिथिल कर सकेगा ।

(8) विकलांग अभ्यर्थियों के लिए सामान्य प्रशासन विभाग के निर्देशों के अनुसार पद आरक्षित रखे जायेंगे ।

12. **चयन समिति द्वारा सिफारिश किए गये अभ्यर्थियों की सूची :–** (1) चयन समिति उन अभ्यर्थियों की जो ऐसे स्तर से अर्हित हो, जैसा की चयन समिति द्वारा अवधारित किया जाये, गुणागुण (मेरिट) क्रम में व्यवस्थित एक सूची तथा अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़ा वर्गों के उन अभ्यर्थियों की सूची, जो यद्यपि उस स्तर से अर्हित नहीं है, किन्तु प्रशासन में दक्षता बनाये रखने का सम्यक ध्यान रखते हुए, समिति द्वारा सेवा में नियुक्ति के लिये उपयुक्त घोषित

किया जाता हो, तैयार करेगा तथा नियुक्ति प्राधिकारी को अग्रेषित करेगा। यह सूची सर्व साधारण की जानकारी के लिये भी प्रकाशित की जावेगी ।

(2) इन नियमों तथा छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (सेवा की सामान्य शर्तें) नियम, 1961 के उपबंधों के अध्यधीन रहते हुए, उपलब्ध रिक्तियों पर अभ्यर्थियों की नियुक्ति के लिये उसी क्रम में विचार किया जायेगा जिस क्रम में उनके नाम सूची में आये हो।

(3) सूची में किसी अभ्यर्थी का नाम सम्मिलित किये जाने से ही उसे नियुक्ति के लिए तब तक कोई अधिकार प्राप्त नहीं होता, जब तक कि नियुक्ति प्राधिकारी का ऐसी जांच करने के पश्चात् जैसा कि वह आवश्यक समझे, यह समाधान न हो जाये कि अभ्यर्थी सेवा में नियुक्ति के लिये सभी प्रकार से उपयुक्त है ।

(4) यह सूची समिति द्वारा प्रकाशित कराने की तारीख से एक वर्ष की कालावधि के लिए विधिमान्य रहेगी ।

13. **पदोन्नति द्वारा नियुक्ति :-** (1) पात्र अभ्यर्थियों की पदोन्नति हेतु प्रारंभिक चयन करने के लिए एक समिति गठित की जायेगी जिसमें अनुसूची-चार में उल्लिखित सदस्य होंगे।

परन्तु पदोन्नति द्वारा भरे जाने वाले पदों के संबंध में यदि पदोन्नति/चयन समिति की अध्यक्षता करने वाले सदस्य को छोड़कर, नामांकित सदस्य अनुसूचित जाति या अनुसूचित जनजाति के संवर्ग का प्रतिनिधि न हो तो समान प्रस्थिति के एक सदस्य जो अनुसूचित जाति या अनुसूचित जनजाति के संवर्ग से संबंधित हो, पदोन्नति/चयन समिति में सम्मिलित किया जायेगा तथा पदोन्नति/चयन समिति के सदस्यों की संख्या में उस सीमा तक विस्तार किया जायेगा।

(2) अनुसूची चार के कालम (2) में विनिर्दिष्ट सेवा के सदस्यों की पदोन्नति कालम (3) में उसके लिए यथाविनिर्दिष्ट पदों पर, अभ्यर्थियों की पात्रता, चयन प्रक्रिया तथा पदोन्नति द्वारा नियुक्ति, छत्तीसगढ़ लोक सेवा (पदोन्नति) नियम, 2003 में यथाविनिर्दिष्ट प्रावधानों के अनुसार पदोन्नति की जायेगी तथा शासन के सामान्य प्रशासन विभाग द्वारा समय-समय पर जारी निर्देश लागू होंगे।

(3) समिति की बैठक ऐसे अंतरालों में होगी जो साधारणतः एक वर्ष से अधिक की न हो।

14. **पदोन्नति/स्थानांतरण के लिये पात्रता की शर्तें :-** (1) उपनियम (2) के प्रावधानों के अध्यधीन रहते हुए, समिति, उन समस्त मामलों पर विचार करेगी जिन्होंने उस वर्ष की जनवरी के प्रथम दिन को उन पदों में या शासन द्वारा उसके समतुल्य घोषित किसी अन्य पद या पदों पर जिनसे पदोन्नति की जानी है उतने वर्षों की सेवा (चाहे स्थानापन्न रूप में या मूल रूप में) जैसा कि अनुसूची-चार के कालम (4) में विनिर्दिष्ट है पूर्ण कर ली हो तथा उपनियम (2) के प्रावधानों के अनुसार विचारण क्षेत्र में आते हो ।

**स्पष्टीकरण- पदोन्नति के लिए पात्रता हेतु संगणना की रीति :-** (1) संबंधित वर्ष जिसमें विभागीय पदोन्नति समिति/छानबीन समिति आहूत की जाती है, की प्रथम जनवरी को अर्हकारी सेवा की अवधि की गणना, उस कलेण्डर वर्ष से की जायेगी, जिसमें लोक सेवक फीडर संवर्ग/सेवा के भाग/पद के वेतनमान में आया है और फीडर संवर्ग/सेवा के भाग/पद के वेतनमान में आने की तारीख से नहीं ।

(2) पदोन्नति के संबंध में, छत्तीसगढ़ लोक सेवा (पदोन्नति) नियम, 2003 के उपबंध लागू होंगे ।

15. **उपयुक्त अभ्यर्थियों की सूची तैयार करना** :– (1) विभागीय पदोन्नति समिति, ऐसे व्यक्तियों की एक सूची तैयार करेगी, जो नियम 14 में विहित शर्तो को पूरा करते हों तथा जिन्हें समिति द्वारा सेवा में पदोन्नति/स्थानांतरण के लिए उपयुक्त समझा गया हो, यह सूची, चयन सूची तैयार किये जाने की तारीख से एक वर्ष की कालावधि के दौरान सेवानिवृत्ति तथा पदोन्नति के कारण होने वाली प्रत्याशित रिक्तियों को भरने के लिए पर्याप्त होगी ।

(2) पदोन्नति के लिए व्यक्तियों की चयन सूची तैयार करने के लिए मापदण्ड ज्येष्ठता सह उपयुक्तता (सीनियारिटी सब्जेक्ट टू फिटनेस) के आधार पर होगी।

(3) प्रत्येक चयन सूची की तैयारी के समय, चयन सूची में सम्मिलित कर्मचारियों के नाम अनुसूची–चार के कालम (2) में यथाविनिर्दिष्ट सेवा या पदों में वरिष्ठता के क्रम में रखे जायेंगे ।

**स्पष्टीकरणः**– ऐसा व्यक्ति जिसका नाम चयन सूची में सम्मिलित किया जाता हो, किन्तु जिसे सूची की विधि मान्यता के दौरान पदोन्नत नहीं किया जाता हो, केवल उनके पूर्वोत्तर चयन के तथ्य से ही उन व्यक्तियों के ऊपर जिन पर पश्चात्वर्ती चयन में विचार किया गया है, ज्येष्ठता का कोई दावा नहीं होगा ।

16. **चयन सूची** :– (1) नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा अंतिम रूप से अनुमोदित की गई सूची, अनुसूची–चार के कालम (2) में विनिर्दिष्ट पदों से उक्त अनुसूची के कालम (3) में उल्लिखित पदों पर सेवा के सदस्यों की पदोन्नति के लिए चयन सूची होगी।

(2) जिस कैलेण्डर वर्ष में पदोन्नति हेतु चयन सूची तैयार की जायेगी इसके तैयार किये जाने की तारीख से एक वर्ष तक विधिमान्य रहेगी।

परन्तु चयन सूची में सम्मिलित किसी व्यक्ति की ओर से कर्तव्य के निर्वहन अथवा पालन में गंभीर चूक होने की स्थिति में नियुक्ति प्राधिकारी के कहने पर, चयन सूची का विशेष रूप से पुनर्विलोकन किया जा सकेगा और यदि वह उचित समझे तो चयन सूची से ऐसे व्यक्ति का नाम हटा सकेगा ।

17. **चयन सूची से सेवा में नियुक्ति** :– (1) चयन सूची में सम्मिलित कर्मचारियों की सेवा–संवर्ग के पदों पर नियुक्तियों में छत्तीसगढ़ लोक सेवा (पदोन्नति) नियम, 2003 के प्रावधानों के अनुसार अनुपालन किया जायेगा ।

(2) साधारणतया उस व्यक्ति का, जिसका नाम चयन सूची में सम्मिलित हो, नियुक्ति के पूर्व समिति से परामर्श करना तब तक आवश्यक नहीं होगा जब तक कि चयन सूची में उसका नाम सम्मिलित किये जाने तथा प्रस्तावित नियुक्ति की तारीख की बीच की कालावधि में उसके कार्य में ऐसी कोई गिरावट न आ जाये, जो नियुक्ति प्राधिकारी की राय में सेवा में नियुक्ति के लिये उसे अनुपयुक्त सिद्ध करता हो ।

18. **परिवीक्षा** :– सेवा में सीधी भर्ती या पदोन्नत किया गया प्रत्येक व्यक्ति दो वर्ष की कालावधि के लिए परिवीक्षा पर नियुक्त किया जायेगा ।

19. **निर्वचन** :– यदि इन नियमों के निर्वचन के संबंध में कोई प्रश्न उद्भूत हो तो उसे शासन को निर्दिष्ट किया जायेगा और जिस पर उसका निर्णय अंतिम होगा ।

20. **शिथिलीकरण** :– इन नियमों में दी गई किसी भी बात का यह अर्थ नहीं लगाया जायेगा कि वह ऐसे व्यक्ति के मामले में, जिस पर ये नियम लागू होते हैं, ऐसी रीति से कार्यवाही करने की राज्यपाल की शक्ति को जो उसे न्यायसंगत और उचित प्रतीत हो, सीमित या कम करती है ।

परन्तु कोई मामला ऐसी रीति से नही निपटाया जायेगा जो इन नियमों में उपबंधित रीति की अपेक्षा उसके लिये कम अनुकूल हो ।

21. **व्यावृत्ति** :– इन नियमों में की कोई भी बात अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों तथा अन्य पिछड़े वर्गो के लिए राज्य शासन द्वारा समय–समय पर इस संबंध में जारी किये गये आदेशों के अनुसार दिये जाने वाले अपेक्षित आरक्षण, शिथिलीकरण तथा अन्य शर्तो को प्रभावित नहीं करेगी ।

22. **निरसन तथा व्यावृत्ति** :– इन नियमों के तत्स्थानी और इनके प्रारंभ होने के ठीक पूर्व प्रवृत्त समस्त नियम, इन नियमों के अंतर्गत आने वाले विषयों के संबंध में एतदद्वारा निरसित किए जाते है :

परन्तु इस प्रकार निरसित नियमों के अधीन दिया गया कोई भी आदेश या की गई कोई कार्रवाई, इन नियमों के तत्स्थानी उपबंधों के अधीन दिया गया आदेश या की गई कार्रवाई समझी जायेगी ।

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**याकुब खेस्स**, उप–सचिव.

# अनुसूची - एक

## (नियम-5 देखिये)

## सेवा वर्गीकरण, वेतमान तथा सेवा में सम्मिलित पदों की संख्या

| क्र. | सेवा में सम्मिलित पद का नाम | पदों की संख्या | वर्गीकरण | वेतनमान | ग्रेड वेतन | टिप्पणी |
|---|---|---|---|---|---|---|
| 1 | 2 | 3 | 4 | 5 | 6 | 7 |
| 1 | सहायक सांख्यिकी अधिकारी | 01 | (कार्यपालिक) तृतीय श्रेणी | 9300-34800/- | 4300/- | - |
| 2 | कनिष्ठ लेखाधिकारी | 01 | (कार्यपालिक) तृतीय श्रेणी | 9300-34800/- | 4300/- | - |
| 3 | सहायक मत्स्य अधिकारी | 75 | (कार्यपालिक) तृतीय श्रेणी | 9300-34800/- | 4300/- | - |
| 4 | अनुसंधाता | 01 | (कार्यपालिक) तृतीय श्रेणी | 5200-20200/- | 2400/- | - |
| 5 | सांख्यिकी लिपिक/ प्रगति सहायक | 03 (1 सांख्येत्तर) | (कार्यपालिक) तृतीय श्रेणी | 5200-20200/- | 2200/- | - |
| 6 | मत्स्य निरीक्षक | 169 | (कार्यपालिक) तृतीय श्रेणी | 5200-20200/- | 2800/- | - |
| 7 | उप अभियंता | 02 (सांख्येत्तर) | (कार्यपालिक) तृतीय श्रेणी | 9300-34800/- | 4200/- | - |
| 8 | सहायक मानचित्रकार | 01 (सांख्येत्तर) | (कार्यपालिक) तृतीय श्रेणी | 5200-20200/- | 2400/- | - |
| 9 | प्रयोगशाला सहायक | 01 | (कार्यपालिक) तृतीय श्रेणी | 5200-20200/- | 1900/- | - |
| 10 | वाहन चालक | 16 | (कार्यपालिक) तृतीय श्रेणी | 5200-20200/- | 1900/- | - |

# अनुसूची–दो

## (नियम–6 देखिये)

| विभाग का नाम | सेवा का नाम | कर्त्तव्य पदों की कुल संख्या | भरे जाने वाले कर्त्तव्य पदों की संख्या का प्रातिशत | | |
|---|---|---|---|---|---|
| | | | सीधी भर्ती द्वारा | सेवा के सदस्यों की पदोन्नति द्वारा | अन्य सेवाओं के व्यक्तियों के स्थानांतरण/प्रतिनियुक्ति द्वारा |
| 1 | 2 | 3 | 4 | 5 | 6 |
| मत्स्योद्योग विभाग छत्तीसगढ़ | 1. सहायक सांख्यिकी अधिकारी | 1 | – | 100 प्रतिशत | – |
| | 2. कनिष्ठ लेखाधिकारी | 1 | – | – | संचालक कोष लेखा एवं पेंशन से प्रतिनियुक्ति पर |
| | 3. सहायक मत्स्य अधिकारी | 75 | 25 प्रतिशत | 75 प्रतिशत | – |
| | 4. अनुसंधाता | 1 | – | 100 प्रतिशत | – |
| | 5. सांख्यिकी लिपिक/प्रगति सहायक | 3 (1 सां.) | 100 प्रतिशत | – | – |
| | 6. मत्स्य निरीक्षक | 169 | 100 प्रतिशत | – | – |
| | 7. उप अभियंता | 2 (सां.) | 100 प्रतिशत | – | – |
| | 8. सहायक मानचित्रकार | 1 (सां.) | 100 प्रतिशत | – | – |
| | 9. प्रयोगशाला सहायक | 1 | 100 प्रतिशत | – | – |
| | 10. वाहन चालक | 16 | 100 प्रतिशत | – | – |

# अनुसूची–तीन

## ( नियम–8 तथा 14 देखिये )

| विभाग का नाम | सेवा का नाम | न्यूनतम आयु सीमा | अधिकतम आयु सीमा | विहित शैक्षणिक अर्हताएं | टिप्पणी |
|---|---|---|---|---|---|
| 1 | 2 | 3 | 4 | 5 | 6 |
| मत्स्योद्योग विभाग | 1. सहायक मत्स्य अधिकारी | 20 | 30 वर्ष (स्थानीय निवासी हेतु 35 वर्ष) | (1) अ– सीधी भर्ती :– किसी मान्यता प्राप्त विश्वविद्यालय से जीवविज्ञान में स्नातक (बी.एस–सी. बायोलॉजी) तथा केन्द्रीय शासन द्वारा संचालित संस्थान बंबई से/बैरकपुर, बैंगलोर से प्रशिक्षित<br>या<br>ब– किसी मान्यता प्राप्त विश्वविद्यालय से प्राणी विज्ञान स्नात्तकोत्तर (एम.एस.सी. जूलॉजी) मत्स्य एवं मत्स्योद्योग में विशेषज्ञता। | |
| | 2. मत्स्य निरीक्षक | 20 | 30 वर्ष (स्थानीय निवासी हेतु 35 वर्ष) | किसी मान्यता प्राप्त विश्वविद्यालय से जीव विज्ञान स्नातक में स्नातक (बी.एस–सी. बायालॉजी) और अंतर्देशीय मत्स्योद्योग में किसी भी केंद्रीय अथवा शासन द्वारा संचालित किसी संस्थान से प्रशिक्षित ।<br>या<br>हायर सेकेण्डरी (विज्ञान) तथा 10 वर्ष का मैदानी कार्य (फील्ड वर्क) में अनुभव, (विभागीय कर्मचारियों के लिए) | |
| | 3. सांख्यिकी लिपिक/ प्रगति सहायक | 20 | 30 वर्ष (स्थानीय निवासी हेतु 35 वर्ष) | सांख्यिकी/गणित, अर्थशास्त्र में किसी एक विषय सहित स्नातक अथवा वाणिज्य में स्नातक | |
| | 4. उप अभियंता | 20 | 30 वर्ष (स्थानीय निवासी हेतु 35 वर्ष) | तकनीकी शिक्षा मंडल छत्तीसगढ़ से सिविल इंजीनियरिंग में डिप्लोमा | |
| | 5. सहायक मानचित्रकार | 20 | 30 वर्ष (स्थानीय निवासी हेतु 35 वर्ष) | हायर सेकेण्ड्री उत्तीर्ण/ आई.टी.आई से ड्राफट्समेन कोर्स में डिप्लोमा। | |
| | 6. प्रयोगशाला सहायक | 18 | 30 वर्ष (स्थानीय निवासी हेतु 35 वर्ष) | मान्यता प्राप्त मंडल से हायर सेकण्ड्री (10 + 2) विज्ञान । | |
| | 7. वाहन चालक | 18 | 30 वर्ष (स्थानीय निवासी हेतु 35 वर्ष) | आठवीं उत्तीर्ण तथा विभिन्न प्रकार के वाहनों को चलाने का दीर्घ अनुभव, साथ ही चालक अनुज्ञप्ति | |

# अनुसूची–चार

## ( नियम 13 तथा 14 देखिये )

| विभाग का नाम | सेवा या पद का नाम जिससे पदोन्नति की जानी है। | सेवा या पद का नाम जिस पर पदोन्नति की जानी है। | पदोन्नति हेतु अपेक्षित सेवावधि | विभागीय पदोन्नति समिति तथा सीधी भर्ती के लिये चयन समिति के सदस्य (नियम 14 देखिये) |
|---|---|---|---|---|
| 1 | 2 | 3 | 4 | 5 |
| मत्स्योद्योग विभाग छत्तीसगढ | **कार्यपालिक** (1) अनुसंधाता | सहायक सांख्यिकी अधिकारी | 5 वर्ष | (1)संचालक मत्स्योद्योग– अध्यक्ष<br>(2)संयुक्त संचालक मत्स्योद्योग– सदस्य<br>(3)उप संचालक मत्स्योद्योग– सदस्य (मुख्यालय) |
| | (2) मत्स्य निरीक्षक | सहायक मत्स्य अधिकारी | 5 वर्ष | ––––"–––– |
| | (3)सांख्यिकी लिपिक/ प्रगति सहायक | अनुसंधाता | 5 वर्ष | ––––"–––– |

Raipur, the 29th March 2010

No. F 1-14/2009/36/Estt. — In exercise of the powers conferred by the proviso to Article 309 of the Constitution of India, the Governor of Chhattisgarh hereby makes the following rules, relating to the recruitment to the Chhattisgarh Fisheries Non-Gazetted (Executive) Service, namely:-

RULES

1. **Short title and Commencement.** - (1) These rules may be called the Chhattisgarh Fisheries Non-Gazetted Class-III (Executive) Service, Recruitment Rules, 2009.

(2) These rule shall come into force from the date of their publication in the Official Gazette.

2. **Definitions.** - In these rules, unless the context otherwise requires,-

(a) "Appointing Authority" in respect of the service or a post means such authority to whom the powers to appoint in the service have been assigned by the Government;

(b) "Committee" means the Departmental Promotion Committee/ Selection Committee;

(c) "Examination" means the competitive examination for recruitment to the service held under rule 11;

(d) "Government" means the Government of Chhattisgarh;

(e) "Governor" means the Governor of Chhattisgarh;

(f) "Schedule" means the Schedule appended to these rules;

(g) "Scheduled Castes" means the Scheduled Castes as specified in relation to this state under Article 341 of the Constitution of India;

(h) "Scheduled Tribes" means the Scheduled Tribes as specified in relation to this state under Article 342 of the Constitution of India;

(i) "Service" means the Chhattisgarh Fisheries Non-Gazetted, Class -III (Executive) Service;

(j) "State" means the State of Chhattisgarh.

(k) "Other Backward Classes" means the Other Backward Classes of citizens as specified by the State Government vide notification no. F-8-5-XXV-4-84, dated the 26th December, 1984.

3. **Scope and Application.** -Without prejudice to the generality of the provisions contained in the Chhattisgarh Civil Services (General Conditions of Service) Rules, 1961, these rules shall apply to every member of the Service.

4. **Constitution of Service.** - The Service shall consist of the following persons, namely:-

(1) Persons, who at the time of commencement of these rules are holding substantively the posts specified in Schedule-I;

(2) Persons recruited to the Service before the commencement of these rules; and

(3) Persons recruited to the service in accordance with the provisions of these rules.

5. **Classification, Scale of Pay etc.** - The classification of the Service, the scale of pay attached thereto and the number of posts included in the Service shall be in accordance with the provisions contained in Schedule-I:

Provided that the Government may, from time to time, add to or reduce the number of posts included in the service, either on a permanent basis or temporary basis.

